२५८६

# मंजिल सबकी एक है

## [ ALL ROADS LEAD TO ROME ]

❀ मुमुक्षु भवन वेद वेदांग पुस्तकालय ❀
वाराणसी।
आगत क्रमांक......
दिनांक......

शरद कुमार साधक

मुमुक्षु भवन वेद वेदांग विद्यालय
ग्रन्थालय
आगत क्रमांक... 9317
दिनांक......



विश्व-धर्म-शान्ति-सम्मेलन
वाराणसी

प्राक्कथन : श्री श्रीकृष्णदत्त भट्ट
आशीर्वचन : श्री मानव मुनि
प्रकाशकीय : फादर रॉक


Author
S. K. Sadhak



प्रकाशक
विश्व-धर्म-शान्ति-सम्मेलन
सत्संग सदन, हनुमानपुरा (भेलूपुर)
वाराणसी - २२१०१०


Satsang Sadan
Hanumanpura
Varanasi - 221010

प्रथम संस्करण : २०००

महावीर जयंती २५ अप्रैल १९८३

Price Rs. 3.00

मूल्य : तीन रुपये



वेद वेदाङ्ग पुस्तकालय
आगत क्रमांक....
दिनांक....


इस पुस्तक में


1. मंजिल की ओर 11
2. मंजिल सबकी एक है 25
3. All Roads lead to Rome 35



मुद्रक
डेमियन प्रेस
7/(I) स्टेशन रोड,
वाराणसी कैण्ट

## PUBLISHER'S NOTE

Peace is possible. Yes, inspite of the nuclear weapons that exist and continue to be produced in ever larger quantities. The problem of world-peace is certainly the most important issue. Today mankind has reached a critical point in its development.

We all want to live. Nay, we want to live peacefully and happily. If the world community is to survive and live peacefully it must be built on love, freedom, justice and truth. We are members of one family and we can't afford to fight among ourselves if we want to survive.

In our quest for peace man must be the focal point. All our investigations must lead us to the full acceptence of oneness of humanity and to the conviction that all men are brothers and they must work together for a full human life. Deep and equal love for all is the only way to attain this goal.

We must learn to appreciate and value all those things that unite men more than things that divide. In this line of thinking Shri Sharad Kumar Sadhak's little booklet सबकी मंजिल एक है ( All roads lead to Rome ) is a sincere effort to

rise above pettiness and accept all that is good and noble. Thus belong to a world family than just be bound by the bondages of caste, religion, provincialism and for that matter even nationality.

May this sincere confession inspire many more to give up pettiness and in turn accept the whole world as one's family and every one a brother or a sister.

Good Friday
1-4-'83

**Father Roque**
Vice President
W C R P – Varanasi

---

चित्र-परिचय

कवर पृष्ठ १ प्रिंसटन यूनिवर्सिटी ( अमेरिका ) में धर्म-संगोष्ठी।

„ पृष्ठ २ आचार्यकुल के बढ़ते चरण ● नागरिक विश्व-विद्यालय ● विश्व शान्ति निबन्ध प्रतियोगिता ● शिवाजी क्लब पारस्परिक मिलन समारोह में इण्टर नेशनल एसोशिएशन फॉर रिलिजियस फ्रीडम, जर्मनी की लूपी मेयर के साथ ग्राम्य नागरिकों का सह चिन्तन– सहभोज।

„ पृष्ठ ३ विनोबा की वैचारिक पृष्ठभूमि के बारे में जापान, अफ्रीका तथा अन्य देशवालों से बात ● विदेश प्रस्थान के समय मित्रों से विदाई ● विदेशी प्रतिनिधि मंडल के साथ सद्गुरु कबीर मठ तथा सर्व सेवा संघ में

„ पृष्ठ ४ अहिंसा गोष्ठी ● ग्रुप चर्चा ● सभा ● मधुरेण समापयेत्

# आशीर्वाद

हम धर्म में विश्वास करते हैं। यह विश्वास अपने आप में विश्वास का व्यापक स्वरूप है। जब हम अकेले होते हैं, अपने आप में केन्द्रित रहते हैं तो व्यष्टि है। जब दूसरों के साथ होते हैं एवं उनके साथ एकात्मकता की अनुभूति भावित रहती है तो समष्टि हैं। समष्टि में समरस होने की प्रक्रिया है—धर्म। धर्म ही धारण करता है, आपको, हमको, सबको : 'धारणाद्धर्मः' :

श्री साधक जी ने धर्म को जाना है, जीया है। उनकी जीवन-यात्रा में अनेक धर्म सम्प्रदाय सहयोगी हैं। इसलिए वे विश्व धर्म शान्ति सम्मेलन के अधिष्ठान हैं। नागरिक विश्वविद्यालय उनकी भावभूमि है, आचार्यकुल उनका कार्यक्षेत्र है। उनके बोलने, सोचने, समझने, करने, कहने में अतीत के प्रति गहरी आस्था है और अनागत का शुभ दर्शन। वर्तमान का संकल्पजन्य समाधान भी है, जो गाँव से विश्व स्तर तक एक-सा संवेदनीय, प्रेरक, पठनीय और करणीय है।

इतिहास, समाज, धर्म, संस्कृति, देश, दुनिया के बारे में सूत्ररूप से व्यक्त विचार पढ़ते समय साधक जी की इस छोटी-सी पुस्तिका से निश्चय ही आचार-प्रेरणा मिलेगी और पाठक भी अनुभव करेंगे कि मंजिल सबकी एक है।

—मानव मुनि

संयोजक, संत सेवक समुद्यम परिषद

प्रवास वाराणसी
१८ मार्च १९८३

## JOIN OUR JOURNEY OF LOVE

*Sadhak*, Sharad Kumar, our enthusiast Secretary WCRP—Varanasi, born fifty-two years ago in Charbhuja—a village in heroic Rajasthan of Rana Pratap's valour, and devotion of Mira Bai, has been an itinerant of love and non-violence since his early childhood, when he renounced his all to join a Jain Monk Order. His journey 'went on in different parts of India from west to east, from north to south. He proceeded on and on with his revolutionary zeal to search for the Truth. When he joined the Bhoodan-Land gift-movement of Acharya Vinoba Bhave he realized that the only solution of all modern ills—all economic, social and political ills lies in the constructive programme chalked out by Gandhi and Vinoba.

Communal harmony and equal respect for all religions is one of the main items of this programme. Sadhak is working in this field with full sincerity. He is also an author and a Journalist of repute, now settled at cosmopolitan Varanasi.

A few years back here there was a communal tüssle at Varanasi on the immersion problem of

a deity idol. As it was taking a serious turn Sadhak alongwith a few of our companions of WCRP—viz. Father Roque, Amarnath Bhai, Rafique Saheb and others ran day and night to quell and avert the tension. Some political parties not only non-co-operated with us, they vehemently opposed us. But our effort succeeded. The communal riot was averted.

This significant contribution of our WCRP chapter was appreciated by Fr. Albert of South India, Rev. Diether Gehramann, Frankfurt, Germany, Fr. Hooker of England and many other foreign visitors of our chapter. They invited Sadhak to attend the Preparatory Conference at New York (USA) in Sept. 1978. Some 40 representatives of different world religions participated in this Conference to devise means of Peace through Religion. Here is a gist of the impressions of Sadhak's Journey to and from America and his deliberations there.

Sadhak, though dazzled by the materialistic scenery of America, realized that we all are proceeding towards the common goal of Love. All roads lead to Rome. All religious leaders of modern world are sorry for the present situation of poverty, disparity, corruption, exploitation and

world-wide unrest and are eager to solve all problems through *Love.*

All the injunctions of world religions, all the Sacred Books of East and West, from the earliest Veda to the giqlə, from 'Saman Suttam' to 'Dhammpada', from Gatha to Gita, from Bhagwat to Ramayan, from Puran to Quran or the Guru Granth Sahib—insist on Love, Truth and Compassion.

But why are we not successful in our mission of love, truth and compassion ? This is the most crucial problem confronting us.

The root cause of this malady in my opinion is that we, who call ourselves religious people, don't follow sincerely the injunctions of our religion. Our Sacred Books say onething, we do quite another. Dollar hunt compels us to throw '*The Sermon on the Mount*' in the cold storage. Every religion asks its followers to love every one, to love our neighbour, to love even our enemy. But what do we do ?

Mo tzu explained this cause 2400 years ago in following words :

"A thief loves his own family and does not love other families, hence he steals from other

families in order to benefit his own family. Each grandee loves his own clan and does not love other clans, hence he causes disturbances to other clans to benefit his own clan. Each feudal lord loves his own state and does not love other states, so he attacks other states in order to benefit his own state. The causes of all disturbances .... lie here in .... It is always from *want of equal love to all.*"

The solution of all problems lies in developing love equally towards all men, all creatures, all animate and inaminate creation. The Veda says so in most clear terms. :

पुराणां अनुवेनन्तं चरन्तं पापयामुया ।
असूयन्नभ्यचाकशं तस्मा अस्पृहयं पुनः ॥

—ऋग्वेद १०।१३५।२

'Let my love flow even towards those who are sensuous, though I may not agree with their way of living.'—*RK. ( 10/135/2 )*

यांश्च पश्यामि यांश्च न ।
तेषु मा सुमतिं कृधि ॥—अथर्ववेद १७।१।७

'Let there be love, affection, sympathy and good-will in my heart for all creatures whom I am able to see with my eyes and also for those whom I am not able to perceive with my naked eyes and other senses.—*Atharva Veda ( 17/1/7 )*

Lasting Peace, World Peace would come only when we would love everyone, every creature with equal intensity of love, without any distinction of caste, creed, colour, class, sex, language or country, Then there would remain no poverty, no theft, no exploitation, no disparity, no slavery, no want, and so no unrest and no war. A New Society based on Sarvodaya ideology of non-exploitation, love and Peace would emerge out of it. Let us make our journey towards this Goal. JAI JAGAT.

**—Shri Krishna Datta Bhatta**

Jan Sahitya Mandir, Baulia Bagh, Nati Imli
Varanasi - 221002 ( U. P. )

# मंजिल की ओर

चारभुजा से मेरी जीवन-यात्रा प्रारंभ हुई। यह राजस्थान का एक ऐतिहासिक नगर है। बड़े परिवार का सदस्य होने से मुझे उन गाँवों में खेलने का मौका मिला, जहाँ महाराणा प्रताप का शौर्य, पद्मिनी का त्याग और मीरा की भक्ति के गीत घर-घर में गाये जाते हैं और माताओं से कहा जाता है:

जननी जण तो भक्त जण, का दाता का सूर ।
नहीं तो रहजे बांजड़ीं, मती गंवाजे नूर ॥

भक्तों, दानवीरों और बलिदानियों का इतिहास जानने के लिए जहाँ देश-विदेश के लोग पहुँचते हैं, वहीं मैंने प्रारम्भिक अध्ययन किया।

किशोरावस्था में आते ही मेरा मन साधना-मार्ग की ओर अग्रसर हुआ। ध्यान, मौन, चिन्तन के अलावा पदयात्रा करना, गाँव-गांव जाना, तरह-तरह के लोगों से मिलना, भगवान महावीर के अहिंसा और प्रेम के संदेश को घर-घर पहुँचाना और भांति-भांति के दृश्य देखना मेरी जीवन-चर्या के अंग हो गये।

राजस्थान में २६ जिले हैं। सब में काफी विविधता है। इस से करीब-करीब सारा हिन्दुस्तान वहीं दिखाई दे जाता है। एक तरफ मेवाड़ की हरी-भरी पानीवाली धरती और दूसरी तरफ मारवाड़ का रेगिस्तान। चांदनी रात में चांदी-सी चमकती थली की बालू

की अपनी शान है, वहीं चांदी को निस्तेज करनेवाले देलवाड़ा के महिमा-मंडित मंदिरों का ध्यान। 'गढ़ तो चित्तौड़ गढ़ और सब गढ़ैया हैं'—उक्ति सुनकर जहाँ एक दिशा में बढ़े कि पीछे से सुनाई पड़ता है—'जे नहीं देखा जयपुरिया, तो कुल में आकर के करिया ?' जयपुर का हवा-महल, ढाई दिन का अजमेरी झोंपड़ा किसे विमोहित नहीं करता ? जयसमन्द-राजसमन्द-सी कृत्रिम-अकृत्रिम झीलें भाव-विभोर कर देती हैं तो वास्तुकला, चित्रकला, संगीत, नृत्य, मेले भी याद आते हैं। एकलिंग जी, श्रीनाथ जी, केसरिया जी की यात्राएं सचमुच अविस्मरणीय हैं।

राजस्थान की यात्रा ने देश-दर्शन की प्रेरणा दी। मैं दूर-दूर फैले मैदानों, गंगा-यमुना, कृष्णा-कावेरी के तीरों पर बसी जनता को देखने-जानने चला। पंजाब, हरियाणा, हिमाचल, जम्मू-कश्मीर, उत्तर प्रदेश, बिहार, बंगाल, उड़ीसा, मध्य प्रदेश, महाराष्ट्र, गुजरात, आन्ध्र, कर्नाटक, केरल के गाँवों में क्या नहीं है ? गरीबी है, अमीरी भी। मस्ती है, फाकापरस्ती भी। शक्ति है, भक्ति भी।

भारत विशाल देश है। २२ प्रदेश और ९ केन्द्रशासित क्षेत्रों में तरह-तरह की बोलियाँ हैं, जो समझ में नहीं आती। भाषा में भिन्नता, रहन-सहन में भिन्नता। खान-पान भी एक-सा नहीं। जैन-बौद्ध, हिन्दू-मुस्लिम, सिक्ख-ईसाई, यहूदी-पारसी समाज की अनेकता में एकता का एहसास कराती है भारतीय संस्कृति। इस संस्कृति को संवर्धित करनेवाले तत्त्व सभी प्रदेशों, भाषाओं, जातियों और वर्गों में विद्यमान हैं, जिसके कारण हर जगह बड़ों का आदर, बराबरवालों के साथ मित्रता और छोटों के प्रति वात्सल्य का इजहार होता है।

मत्स्यावतार, कच्छपावतार, वृषभावतार, नृसिंहावतार, पूर्णा-

वतार, बुद्धावतार की कहानियों के रूप में भारतीय समाज की प्रगति का मानचित्र खड़ा है। हिमालय से हिन्द महासागर तक फैले इस समाज में न केवल देवताओं का स्थान है, वरन् मनुष्येतर प्राणी भी शामिल हैं। यहाँ गाय की पूजा करना धर्म है तो कबूतर जैसे पंछी की रक्षा करना भी परम धर्म है। भारतीय शेरों का शिकार करके नहीं, बल्कि शेरों के साथ खेलकर खुश होते हैं। वे मानते हैं—'मार सके मारे नहीं, ताको नाम मरद।' मर्द यानी वीर-बहादुर। बहादुर भय के निमित्त हैं, पर बुद्ध अभय के, महावीर अहिंसा के। नचिकेता जैसे ऋषिपुत्र जरूरत पड़ने पर यमराज से भी जवाब-तलब करने में नहीं हिचकते। इसीलिए ऋषियों का भारत में सम्मान है। ऋषियों के अगुआ आप्त हैं। आप्तवाणी प्रमाण मानी जाती है। वेद, उपनिषद, आगम-निगम, त्रिपिटक-पुराण क्या पुस्तकों की तरह पढ़ी जाने-वाली किताबें हैं? नहीं। यह आप्तवाणी है। इसमें ब्रह्मदर्शन का विज्ञान है, जो पूरब से पश्चिम और उत्तर से दक्षिण तक भारत की मिट्टी के कण-कण में समाया हुआ है एवं जिसके आधार पर प्राचीन सभ्यता की इमारत खड़ी है।

'अथातो ब्रह्म-जिज्ञासा' का पाठ पढ़ानेवाले ऋषि ने अपने छात्र को दुबली-पतली ४०० गायें दीं। जब वह अपनी सेवा से उन्हें पुष्ट कर तथा उनका संवर्धन कर १००० की संख्या तक पहुँचा ले गया, उसी दिन उसे 'ब्रह्मज्ञानी' की उपाधि दे दी गयी। ज्ञान-गंगा में डुबकी लगाने हेतु श्रीकृष्ण-सुदामा लकड़ी लाते हैं और गुरु-भक्त आरुणि खेत की मेंड़ बन जाते हैं। सन्त कबीर ने 'झीनी झीनी झीनी बीनी चदरिया'। जो इस पद्धति से वंचित रहे, वे 'सत्यम् शिवम् सुन्दरम्' कहाँ साध पाये? उन्हें सधाने और साधनावालों को सहज रखने के लिए कहा गया है—

तुलसी या संसार में, भाँति-भाँति के लोग।
सबसे हिल-मिल चालिए, नदी नाव संजोग॥

आरोह अवरोह के परिच्छेद पढ़नेवाले ही समझ सकते हैं कि भारतीय संस्कृति का इतिहास कितना दिलचस्प है। दिलचस्पी होती है, तब न सुख में फूलते हैं, न दुख में भूलते हैं। 'हानि-लाभ जीवन-मरण जस अपजस विधि हाथ' मानकर हम अपने कर्तव्य-पथ पर निरन्तर बढ़ते रहते हैं और मानने लगते हैं : 'कर्मण्येवा-धिकारस्ते मा फलेषु कदाचन'। हमारी मनोवृत्ति का परिचय इसी से मिल जाता है, जब हम कहते हैं :

बुरा जो देखन मैं चला बुरा न दीखा कोय।
जो घट खोजा आपना, मुझ-सा बुरा न कोय॥

हमारी आत्मोन्मुखी वृत्ति से 'सादा जीवन उच्च विचार' का जो अध्याय आरम्भ हुआ, वह संस्कृति को नये-नये आयाम दे रहा रहा है। कोई क्षेत्र नहीं है, जिसमें हम पिछड़े हों। सारी दुर्बलताओं, कमियों के बावजूद 'अमृतपुत्र' के रूप में हम उत्तरोत्तर आगे बढ़ रहे हैं। अब न एकलव्य का अंगूठा कटता है और न द्रुपदसुता बेइज्जती सहती है। अन्याय के खिलाफ खड़ा होने की हिम्मत साधारण नागरिक में आ गयी है और उसका सत्याग्रह सारे शासन को झकझोर डालता है। हमारा बच्चा बच्चा जानता है कि प्राग् ऐतिहासिक युग के ऋषि मुनि कंदराओं में बैठकर अहिंसा का चिन्तन कर सन्तुष्ट हो गये, वहाँ ऐतिहासिक युग में अहिंसा परम धर्म बनी और अब आधुनिक युग में अहिंसा परम कर्तव्य है।

अहिंसावतार महावीर-बुद्ध राजा-महाराजाओं से निःशस्त्र होने को अपील नहीं कर सके, किन्तु गांधी जी ने अंग्रेजी हुकूमत के खिलाफ जो निःशस्त्र लड़ाई लड़ी, जिसकी याद करके गाया जाता है :

'साबरमती के सन्त तूने कर दिया कमाल।
दे दी तूने आजादी हमें बिना खड्ग बिना ढाल।'

दानवीर कर्ण इतिहास में इसलिए अमर हैं कि उन्होंने अपने कवच-कुण्डल दे दिये। शिवि दधीचि ने हड्डी और मांस दिया। बलि ने राज्य दिया। राज्य के बाद भी शेष दक्षिणा देने के लिए हरिश्चन्द्र पत्नी के साथ-साथ स्वयं भी काशी के बाजार में बिक गये। ये सब घटनाएँ साबित करती हैं कि दान का स्वरूप सामाजिक नहीं रहा। चन्द लोग दान देते थे और उनकी प्रशस्ति गानेवाले देवता यहाँ-वहाँ पुष्प-वर्षा से सन्तुष्ट हो जाते थे; फिर भी स्थिति यह रही कि पूर्णावतार श्रीकृष्ण के समझाने से सूई की नोक के बराबर जमीन नहीं मिली और बुद्ध के लिए स्वर्णमुद्राएँ बिछाकर भूमि लेनी पड़ी, वहीं हमारे युग में दान का जो सामाजिक प्रवाह पैदा हुआ, वह सारे संसार को चौंका देनेवाला है। छोटे-से छोटे और साधारण से साधारण आदमी ने भी विनोबा को दान दिया, जिससे देश में ५३ लाख एकड़ से भी अधिक भूमि भूदान में मिली, सम्पत्तिदान मिला, साधनदान मिला और जीवनदान मिला।

चिन्तन को आध्यात्मिक आधार देना और आध्यात्म को जीवन-व्यवहार का विषय बना देना ही भारतीय संस्कृति की अनश्वर आचार-संहिता है। यह आचार-संहिता तलैया नहीं, नदी है; सम्प्रदाय नहीं, सत्य है। यह सत्य रुचिकर है, रमणीय है : 'पदे-पदे यन्नवतामुपेति रूपम् रमणीयतायाः।' भारतीय संस्कृति में नित नयापन का ही प्राबल्य है।

जैसे अलग-अलग दीखनेवाले फूलों के अंदर एक धागा पिरोया रहता है और फूल माला हो जाते हैं, वैसे ही अलग-अलग भाषा-भूषा, खान-पान, रहन-सहन, आस्था-विश्वास को अनुस्यूत कर

भारतीय संस्कृति खड़ी है। इसकी एकात्मता ही है भारत—जिसे वीरों ने पूजा, त्यागियों ने महिमामंडित रखा और भक्तों ने हर कण्ठ में प्रतिष्ठित किया है। हर भारतीय की आस्था है—'दुर्लभम् भारते जन्म।'

भारत-दर्शन की उत्कट अभिलाषा पूरी होने पर मैं इस देश की सांस्कृतिक नगरी काशी में बस गया। भले ही अपना मकान नहीं है, पर अब अपना-पराया बहुत लगता भी नहीं है। मैंने विचारपूर्वक 'अनिकेतः स्थिरमतिः' की मान्यता स्वीकार की और विनोबा के उस आन्दोलन में सक्रिय हिस्सा लिया है जो मानता है कि 'सम्पति सब रघुपति कै आही' और 'सबै भूमि गोपाल की'। काशी में इस विचार को चरितार्थ करने के अवसर हैं, क्योंकि यहाँ का आचार सूत्र है—

चना चबैना गंग जल, जो पुरवे करतार।
काशी कबहुं न छोड़िए, विश्वनाथ दरबार॥

काशी न छोड़ने का अर्थ है विश्व भावना से अभिभूत रहना। विश्व के प्रति एकात्मता की भावना का अभ्युदय हो जाय, तो मुक्ति मिलती ही है। 'काश्याम् तु मरणे मुक्तिः' का अर्थ नवीन संदर्भ में समझने जैसा है। जीवन है सजगता और मरण है गफलत। जो सजग है और चना चबैना से अधिक नहीं चाहता, वह स्वावलम्बी होगा। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष आदि क्षेत्रों में जब तक परावलम्बन है, तब तक बन्धन है। इन बन्धनों से छुटकारा पाने की शोध में स्थानीय, जिला, प्रदेश, राष्ट्र और अन्तर-राष्ट्रिय भूमिका में काम करनेवाली स्वयंसेवी संस्थाएँ सहयोगी बनती हैं। उनसे अनुबन्धित रहने के कारण मेरा यात्री-स्वरूप यथावत है।

मैं पैदल घूमा। बस, मोटर, कार से यात्रा की। रेल से सफर किया। विदेश-यात्रा में वे यान भी देखे, जो आधुनिक युग की

सर्वोत्तम उपलब्धियाँ हैं। नेपाल-भ्रमण में जा जानना रह गया, उसक पूर्ति न्यूयार्क-यात्रा में हुई। सबका स्मरण करते समय जैसे सारे मित्र, सहयोगी, अपने-पराये प्रतिबिम्ब याद आते हैं, वैसे ही प्रकृति, पुरुष, व्यवहार और संस्थाएँ भी विस्मृत नहीं होतीं।

पास-पोर्ट लेना, वीसा प्राप्त करना, विदेशी मुद्रा का विनिमय करना विदेशों की तहजीब जानना आदि हम जैसों के लिए कठिन कार्य है। जब पहली बार गगन-विहार होता है तो खाने-पीने और बाथरूम के प्रबन्ध से हमारा अपरिचय रहता है। हजारों फीट ऊपर आकाश में हवाई जहाज की सुख-सुविधाएँ पाकर जहाँ अचम्भित होते हैं, वहीं बर्फीले क्षेत्र में धुनी हुई रूई के जैसे पहाड़ पार करते समय सूर्य की किरणें घनीभूत बादलों पर पड़ती हैं और बादल सतरंगी रूप धारण कर वायुयान से आँख-मिचौनी खेलते हैं, तब धीरे से श्रीकृष्ण कान में कहते हैं—'पश्य मे पार्थ रूपाणि, शतशोथ सहस्रशः।' अर्जुन की तरह सहस्र आँखें, सहस्र हाथ और सहस्र पाद देखकर विमोहित होनेवाले यात्री को हाथ की घड़ी सजग करती है और प्रकृति की विविधता का आभास कराते हुए बताती है कि जब भारत में रात होनी चाहिए, तब वायुयान मध्याह्न की उड़ान पर है। बम्बई से न्यूयार्क की उड़ान में जो तीन बार भोजन कर चुके हैं, वे जानते हैं कि कैसे दिन लम्बाता है और सूर्य की गति तथा यात्रा की प्रगति में अनमेल न होने से पहला भोजन बम्बई के पास, दूसरा रोम से उड़ते समय और तीसरा लन्दन से रवाना होने पर मिल जाता है। हर भोजन में अपेक्षित अन्तर रहता है। मगर यह अन्तर भी दोपहर के दो भोजन कहे बिना व्यक्त नहीं किया जा सकता, क्योंकि तीसरा भोजन तो शाम का सहज हो ही जाता है।

हवाई पट्टी से बाहर आते समय कस्टम आदि की सारी प्रक्रिया लगभग हर देशों में एक जैसी है। जो स्वदेशी के पुजारी हैं, उनके लिए कहीं कोई परेशानी नहीं है, लेकिन जो विदेशी के व्यामोह में फँसे होते हैं और उस व्यामोह का अपेक्षित मूल्य नहीं चुकाना चाहते, उनकी स्थिति देखने जैसी होती है।

विदेश में अक्सर ठहरने के लिए होटल में जाना होता है। न्यूयार्क के होटल क्या हैं, गगनचुम्बी अट्टालिकाएँ। इनमें सीढ़ी से नहीं, लिफ्ट से ऊपर जाते हैं। जब लिफ्ट एक-एक मंजिल निर्देशित करती अपनी अपेक्षित तीसवीं या उससे भी ऊपर वाली मञ्जिल में पहुँच कर एकाएक रुक जाती है तो विज्ञान की करामात समझ में आती है। जब चाहा, तब कमरा ठण्डा या गरम हो गया और बिना किसी विशेष प्रयत्न के पानी भी ठंडा-गरम मिल गया। इसी तरह कहीं ऊपर चढ़ना हुआ तो संतुलन साधे एक सीढ़ी पर खड़े हो गये और उसी ने अपने आप ऊपर पहुँचा दिया। कहीं मनुष्य नहीं। सर्वत्र मशीनें। काम करते-करते आदमी भी मशीन बन गया है। मशीनीकरण ने चुस्त और समयबद्ध होने की बाध्यता पैदा कर दी है। और, जब मनुष्य सुस्त नहीं है तो उसका पराक्रम फलता है। किसी भारतीय कवि ने कहा है—"बूढ़ी धरती यदि नहीं स्वर्ग को छू सकती, तो स्वर्ग हमें इस धरती पर लाना होगा।" भारत में इस दृष्टि से कोई उल्लेखनीय कार्य नहीं हुआ, लेकिन अमेरिकी जनता ने स्वर्ग को धरती पर उतारने की जी-जान से कोशिश की है। वहाँ की सुख-सुविधाएँ देखकर स्वर्ग का मजाक उड़ानेवालों पर हँसी आती है और हैरानी भी होती है।

अमेरिका के बारे में कोई धारणा बनाने से पहले अमेरिकी

जन-जीवन पर प्रकाश डालनेवाली एक रिपोर्ट हाथ में आयी, जो जिज्ञासा को मोड़ देनेवाली है।

विश्व की जनसंख्या के अनुपात में हर सौ लोगों के पीछे छः अमेरिकी हैं, जो धरती पर पैदा होनेवाली कुल वस्तुओं का ४० प्रतिशत उपयोग करते हैं।

'मोटर-कार के मुल्क' के रूप में मशहूर इस देश में प्रति चार कारों में से एक दुर्घटना का शिकार होती है। प्रति १९ मिनट में एक भीषण और प्रत्येक ८ सेकेण्ड में एक सामान्य दुर्घटना घटित होती है, जिससे प्रति वर्ष ११५,००० आदमी मौत के मुँह में जाते हैं और ४००,०९० अपंग हो जाते हैं।

जानवरों को पालने के शौक के पीछे लोग पागल हैं और वे कुत्तों की खुराक पर प्रति वर्ष ३,००० लाख डालर खर्च करते हैं।

मनोरंजन, राग-रंग, आमोद-प्रमोद आदि का सालाना बजट १५० करोड़ डालर है। वर्ष में सिनेमा टिकटों की बिक्री १०० लाख डालरों की है और २,३०० लाख डालर की खिलौनों की बिक्री है।

अमेरिका में डाक्टरी निदान में प्रति वर्ष ५ खरब ३० अरब रु० व्यय होते हैं, जो उनकी सालाना आमदनी का साढ़े छः प्रतिशत है। वहाँ अस्पताल में एक कमरे का एक दिन का खर्च करीब ४५० रु० है। १३०० लाख अमेरिकी ८,३१० लाख वक्त डाक्टरों से परामर्श करते हैं, दवाओं पर प्रति वर्ष ३५००० हजार करोड़ डालर का खर्च है।

अमेरिकी या तो गंजे रहना पसन्द करते हैं या बनावटी बाल लगाने में रुचि लेते हैं। बनावटी केश की खरीदी पर पाँच करोड़ डालर खर्च आता है।

औसत ७० वर्ष का हर एक अमेरिकी २६,०००,००० गैलन पानी, २१,००० गैलन गैसोलिन (पेट्रोल), १०,००० पौंड मांस और २८,००० पौण्ड दूध इस्तेमाल कर लेता है।"

अमेरिकी धरती पर कदम रखते ही नाना तरह-तरह की जानकारी मिली। भारत की तरह उस देश में भी कई प्रदेश हैं और कई जातियों व कई नस्लों के लोग हैं। यूरोप के विभिन्न भागों से आये अंग्रेज, जर्मन, इटालियन, रशियन, स्पेनिश, चेक, जापानी आदि वहाँ इतने घुले-मिले हैं कि यथाशक्य टकराने की नौबत नहीं आने देते और न वे किसी तरह की राष्ट्रीय समस्या ही बनते हैं। एक दूसरे के विमुख नहीं, अभिमुख होने से अधिकाधिक उत्पादन, अधिकाधिक सुविधा तथा अधिकाधिक सेवा की होड़ है। यही होड़ अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिस्पर्धा में अमेरिका को प्रतिष्ठित रखती है। वैसे व्यापार में जर्मन एवं जापान बेजोड़ हैं और धन की प्रचुरता अरब राष्ट्रों में हैं, लेकिन अमेरिका का वर्चस्व विशेष है।

कामके समय जी-चुराने की आदत अमेरिकियों में नहीं है। उनके कारखानों में कितना उत्पादन होता है, इसकी कल्पना इसी से की जा सकती है कि बने माल की जितनी छीजन निकलती है, यदि उसीका फिर उपयोग करने की तैयारी हो तो एल्युमिनियम की रद्दी से १८७०० जम्बो जेट एवं लोहे से ८ करोड़ कारें बन जायेंगी।

भारत और अमेरिकी संस्कृति में एक अन्तर बहुत स्पष्ट है। हम ईश्वर से प्रार्थना करते हुए कहते हैं—

साईं इतना दीजिये जामे कुटुम्ब समाय।
मैं भी भूखा ना रहूं संत न भूखा जाय॥

हम खा लें, हमारा कुटुम्ब खा ले और आने-जानेवाले अतिथि खा लें, बस इतनी ही हमारी अपेक्षा है। अपरिग्रह के आदर्श ने इस अपेक्षा को और मर्यादित किया है, जिससे उत्पादन बढ़ाने की प्रेरणा नहीं रही, मगर दुनिया की देखा-देखी भारतीयों की आवश्यकताएँ अवश्य बढ़ गयीं। उधर अमेरिका में आवश्यकताओं का दायरा बढ़ाना विकास की कसौटी माना गया। आवश्यकताएँ जितनी बढ़ीं, उसकी तुलना में उत्पादन कई गुना बढ़ाना नागरिक-धर्म हो गया। फलतः राष्ट्र सम्पन्न हुआ और उत्पादक शक्तिको आविर्भूत होने के नये-नये अधिष्ठान मिले। सबका दारोमदार बिजली, मोटर, क्रेन, प्लेन है। हैं तो ये हमारे यहाँ भारत में भी, लेकिन अमेरिका जैसी व्यवस्था और ईमानदारी कहाँ है? भारत में बिना टिकट यात्रा करना शान 'माना' जाने लगा है और अमेरिका में रेल की बात तो छोड़िये, बसें भी बिना कण्डक्टर के चलती हैं, मगर कोई यात्री बिना किराया दिये नहीं बैठता। बचने-बचाने, अधिकारी का रिश्तेदार होने या कदम-कदम पर किसी न किसी तरह रियायत पाने की नीयत नहीं। सामान में मिलावट नहीं। इसीलिए संचार-साधन, न्याय, विद्यार्जन, और तकनीक के मामलों में अमेरिका आगे निकल गया एवं भारत पीछे से पीछे रहता जा रहा है।

अरबों-खरबों से खेलने और सारे आधुनिक आविष्कारों का आनन्द लेनेवाले अमेरिकनों की प्रगति का राज क्या है? यह पूछने पर 'टूटते परिवार और छूटते मित्रों की वेदना' से व्यथित एक अमेरिकी मित्र बोला—"कृषि। हम कृषक हैं। हमारे यहाँ विचार-पूर्वक खेती की जाती है। बड़े से बड़े पद पर पहुंचनेवाले भी खेती करना नहीं छोड़ते। हम सबकी मेहनत से प्रति वर्ष इतना अधिक पैदा होता है कि यदि चार-पांच साल लगातार

अतिवृष्टि या अनावृष्टि हो, जिसकी कतई संभावना नहीं है, तब भी हमारा भण्डार खाली नहीं होता। विश्व में सबसे अधिक अन्न के उत्पादक हम हैं।" मुझे लगा कि उसके निमित्त से कोई भारतीय आत्मा बोल रही है और मैं सारे परिवेश में देख रहा हूं कि सबसे अधिक सम्मान कृषक का है। उसके बाद व्यवसायी, उसके बाद कर्मचारी–राज्य कर्मचारी है। भारत में हमने केवल कहा, लेकिन अमेरिकनों ने सिद्ध कर रखा है कि :

उत्तम खेती मध्यम बान।
अधम चाकरी भीख निदान॥

एक ओर केवल विचार है और दूसरी ओर आचार। इसी से बहुत बड़ा अन्तर आ गया है हममें और अमेरिकनों में। अमेरिकन हिम्मत से, पुरुषार्थ से, सूझ-बूझ से कृषि की बुनियाद पर नवीनतम सृष्टि का निर्माण कर रहे हैं और हम हैं कि अपने में ही सिमट कर रह जा रहे हैं। हमने औसत भारतीय के लिए मात्र ४५ औंस सामग्री पर्याप्त मानी है, जिसमें १४ औंस अनाज, ३ औंस दाल, ६+४ औंस सब्जी, ३ औंस घी-तेल, ३ औंस फल और २ औंस गुड़-चीनी है। इतना भी कहाँ जुट पाता है? हमारी खेती बहुत पिछड़ी हुई है। जितने क्षेत्र में भारतीय धान पैदा करते हैं, वह बंगलादेश, इण्डोनेशिया, जापान, फिलीपीन्स, श्रीलंका, थाइलैंड और वियतनाम के कुल क्षेत्रफल से अधिक है। लेकिन धान की प्रति एकड़ औसत पैदावार स्पेन, आस्ट्रेलिया तथा जापान के मुकाबले ८० प्रतिशत कम है। बड़ी गम्भीर बात है यह, क्योंकि संसार में सबसे अधिक धान पैदा करनेवाले लोगों में दूसरा स्थान हम भारतीयों का है। इसका अर्थ यह हुआ कि हमारी उत्पादन-क्षमता की कमी के बावजूद भारत भूमि हमें दिल खोल कर दे रही है और हम, जो मिल रहा है, उसमें इजाफा करने का अपेक्षित

योगदान नहीं कर रहे हैं, इसलिए सम्पन्नता की दृष्टि से संसार में भारत १११ वें स्थान पर है।

१९ वीं सदी के प्रारम्भ में संयुक्त राज्य अमेरिका में भी १ करोड़ से अधिक गरीब थे, लेकिन उन्होंने अपने आप को बदला है। अब संसार में दो अरब गरीब हैं। उनमें ८० करोड़ की हालत दयनीय है, जो एशिया, अफ्रीका, यूरोप के देशों में जैसे-तैसे जी रहे हैं। उन्हें पर्याप्त खाना, कपड़ा, आवास, शिक्षा, चिकित्सा चाहिए। इस चाह की पूर्ति में यदि हम सहायक न होंगे तो संघर्ष एवं शस्त्रों की होड़ बढ़ती ही रहेगी। हिंसा अब अपने आप में कोई ताकत नहीं रह गयी है, वह तो आवश्यकताओं की अनदेखी होने से पैदा हुई परिस्थिति का परिणाम है। इस परिणाम में वांछित परिवर्तन करने के लिए किसी समय बुद्ध ने भारत में प्रयास किया था और अब विश्व समाज के बुद्ध प्रयत्न कर रहे हैं। 'वर्ल्ड कान्फ्रेंस आफ रिलीजन फॉर पीस' ने अपने समय के बुद्धिनिष्ठ, धर्मप्रिय, भक्तिपरायण लोगों को इसीलिए अपने मंच पर निमन्त्रित किया है, ताकि सब मिलकर समस्याओं के सम्यक् समाधान की दिशा में सोचें और सर्वमान्य कार्यक्रम तैयार कर उस पर अमल करें। इस संस्था की बैठक में देश-देश के विचारक आये। हम चालीस देशों के लोग मिले। बुनियादी विषयों पर चर्चाएँ हुईं। चर्चा में सबकी भक्ति, एक दूसरे को खुले हाथों देने की कामना और साहस के साथ उस कामना को क्रियान्वित करने की अनुरक्ति थी।

मुझे यह जानकर ताज्जुब हुआ कि जिस पद्धति से हम भारतीय सोचते हैं, लगभग उसी पद्धति से हर देश के प्रतिनिधि ने सोचा। सोच के अनुरूप सक्रिय होने का संकल्प जाहिर किया ताकि सारे विश्व से वैयक्तिक, सामाजिक, राजनैतिक और आर्थिक अन्तर्विरोध

समाप्त हो और मानव सर्वांगीण विकास करते हुए विश्व-शान्ति का प्रभात देख सके। क्या उन सबकी माताओं ने भी राजस्थानी माताओं की तरह ही उन्हें भी जन्म के साथ ही भक्त, दाता या वीर बनने की घूँटी पिला दी थी, जो इतने उदार भाव, मुक्त मन और खुले दिमाग से 'सर्व' पर ध्यान केन्द्रित करने को प्रस्तुत हुए? सब जाने-अनजाने अलग-अलग संस्कारों के, धर्मों के, देशों के लोग बढ़ आये हैं एक ही मंजिल की ओर।

आज सबकी मनोभावना को व्यक्त करने के लिए मुझे एक पद्य याद आ रहा है:

> धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ !
> यदि हास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न कुत्रचित् ॥

धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सब यहीं है। जो यहाँ नहीं हैं, वह कहीं नहीं है। जो यहाँ है, वह सब कहीं है। देश, काल, परिस्थिति, पात्र, पुरुषार्थ, वैज्ञानिक शोध या प्राकृतिक उपलब्धियों के कारण जो तर तमता है, उसी में प्रगति के अवसर निहित हैं। हेय, ज्ञेय, और उपादेय का विवेक करते हुए हम उन अवसरों का उपयोग करने हेतु परस्पराभिमुख हो जायँ तो हमारे मुँह से भी ऋषियों की तरह यही छन्द प्रस्फुटित होगा:

> सम्पूर्णम् जगदेव नन्दनवनम्, सर्वेऽपि कल्पद्रुमाः,
> गङ्गावारि समस्त वारिनिवहाः पुण्याः समस्ताः क्रिया।
> वाचः प्राकृत संस्कृताः श्रुतिशिरो वाराणसी मेदिनी।

सारा संसार नन्दन-वन है, सारे वृक्ष कल्पवृक्ष हैं, सारी नदियाँ गंगा हैं, सारी क्रियाएँ पुण्यप्रद हैं, सारी भाषाएं संस्कृत-प्राकृत हैं और सारी धरती वाराणसी है।

पर यह स्थिति तब आती है, जब मनुष्य को सत्य का साक्षात्कार होता है—सर्वावस्थितिरस्य वस्तुविषया दृष्टे परब्रह्मणि ॥

यात्रा की वापसी पर लिखी मेरी पुस्तक '२४ डालर में अमेरिकी यात्रा' की पाण्डुलिपि खो ( चुरा ली ) गयी। दुबारा लिखना संभव नहीं हुआ। लेकिन माननीय श्री अगरचंद नाहटाजी के बार-बार के तकाजे ने मुझसे यह पुस्तक लिखवा ली। अफसोस यह पुस्तक प्रकाशित हुई; तब नाहटाजी हमारे बीच से उठ चुके हैं। उनकी याद में यह कृति स्नेहशील पाठकों को सौंप रहा हूं।

समन्दर पार जाकर भी वाराणसी की भावभरी अनुभूति ने मुझसे जो कहलवाया, वह पाठकों के हाथों में है। इसे पढ़कर सम्भव है आप भी अनुभव करें कि हम सबकी मंजिल एक है। समझ-बूझ के साथ एक-दूसरे में रस लेकर, एक-दूसरे के सुख-दुःख में भागीदार होकर और विरासत में मिली सजीव संस्कृति के साथ क्रियाशील रहकर ही हम अपनी मंजिल पा सकते हैं।

ॐ सहनाववतु सहनौ भुनक्तु सहवीर्यम् करवावहै।
तेजस्विनावधीतमस्तु, मा विद्विषावहै।

वाराणसी
रामनवमी, २१ अप्रैल '८३

शरद कुमार साधक

# मंजिल सबकी एक है

धर्म हमें धारण कहता है। धर्म की आधारशिला है—सत्य, प्रेम, करुणा। हिन्दू हो या मुस्लिम, जैन हो या बौद्ध, पारसी हो या यहूदी, ईसाई हो या सिक्ख, कनफ्यूशियन हो या ताओ, शिन्तो हो या बाहवी—कोई भी असत्य, दुश्मनी या क्रूरता नहीं चाहता। इसलिए हर धर्म-सम्प्रदाय के सिद्धान्त और आचार में सत्य, प्रेम, करुणा की प्रधानता है।

धर्मसार—विश्व का प्राचीनतम धर्म-ग्रन्थ है—वेद। वेद की ऋचाओं में मैत्री, प्रेम और अहिंसा का पालन करने को कहा गया है। ऋषि भावना है :

मित्रस्य मा चक्षुषा, सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्।
मित्रस्याऽहम् चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे।
मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे ॥

सभी प्राणी मुझे मित्र के रूप में देखें। मैं भी सभी प्राणियों को मित्र के रूप में देखूँ। हम सब एक दूसरे को मित्र के रूप में देखें।

तीर्थंकर महावीर कहते हैं :

सव्वे जीवा वि इच्छन्ति जीविउं न मरिज्जिउं।
तम्हा पाणिवहम् घोरं ;निग्गंथा व वज्जयंतिणं ॥

सभी प्राणी जीना चाहते हैं। मरना किसी को अच्छा नहीं लगता। अतः प्रबुद्ध जन हिंसा का परित्याग करते हैं।

महात्मा बुद्ध कहते हैं :

नहि वेरेण वेराणि सम्मन्तीध कदाचन।
अवेरेण हि सम्मन्ति एस धम्मो सनंतन॥

इस संसार में वैर से वैर कभी नहीं मिटता। वैर न करने से, वैर मिटता है। यही सनातन धर्म है।

पारसी धर्म कहता है :

"मैं उस मित्रता की याचना करता हूँ, जो सर्वश्रेष्ठ मैत्री है। ऐसी श्रेष्ठ मैत्री सूर्य और चन्द्रमा के बीच है।"

कन्फ्यूशस कहते हैं :

"जीवन का सार-तत्त्व है—प्रेम और उसकी आधारशिला है—सदाचार।"

ईसा कहते हैं :

'अपने दुश्मन को प्यार करो। जो तुम्हें सताते हैं, उनके लिए प्रार्थना करो। जो तुमसे वैर करें, उनका भला करो। जो तुम्हें शाप दें, उन्हें आशीर्वाद दो। जो तुम्हारे एक गाल पर थप्पड़ मारे, उसकी ओर दूसरा भी फेर दो। जो तुम्हारी दोहर छीन ले, उसे अपना कुरता भी ले लेने दो।'

कुरान शरीफ में कहा है—

'जिसने जिलाया एक इंसान को, उसने मानों जिलाया सारी मानव जाति को।'

सिख धर्म कहता है—

ववा वैरु न करीए काहू। घट घट अंतरि ब्रह्म समाहू॥

काहे रे बन खोजन जाई।

सर्व निवासी सदा अलेपा तोही संग समाई।
पुहप मधि जिउ बासु बसतु है, मुकर माहि जैसे छाई।
तैसे ही हरि बसै निरन्तरि घट ही खोजहु भाई॥

सार यह कि सभी धर्म प्रेम, मैत्री, करुणा, सदाचार पर जोर देते हैं। सबके उपदेशों में एक ही तत्त्व समाया है कि सभी प्राणियों को प्यार करना चाहिए। यहाँ तक कि यदि कोई अपने से वैर भी करता हो तो उससे उल्टे प्रेम करना चाहिए। मन से, वचन से, कर्म से हमें अहिंसा का पालन करना चाहिए। सबको नैतिक और पवित्र जीवन बिताना चाहिए।

**विरोधाभास क्यों?**—यह कैसा विरोधाभास है कि घट-घट में प्रभु का दर्शन करने की, सबके साथ भाईचारा निभाने की, सबसे प्रेम करने की बात जहाँ सभी धर्मों ने एकस्वर से कही है, वहीं धर्म के नाम पर इतना रक्त बहाया गया है, इतनी हिंसा की गयी है कि उसका कोई पार नहीं है!

प्रश्न है कि ऐसा क्यों हुआ?

पंडित जवाहर लाल नेहरू अत्यन्त दुःखित होकर कहते हैं—'धर्म शांति का उपदेश देता था, पर वह ऐसी जीवन-पद्धति का, ऐसे संगठनों का समर्थन करता था, जिनका आधार हिंसा थी। धर्म सत्य का उपदेश देता था, पर केवल उपदेश देकर ही रह जाता था, सत्य की खोज नहीं करता था।

'धर्म तलवार चलाने का विरोध करता है, पर उस शांति का चोंगा पहननेवाली छद्म हिंसा का विरोध नहीं करता, जो लोगों के पेट पर लात मारती है, उनकी आत्मा को कुचल कर नष्ट कर देती है।

'धर्म-आध्यात्मिकता की बात करता था, पर आध्यात्मिकता से वह कोसों दूर था।'

धर्म में न मानवीय मूल्यों का स्थान था, न सामाजिक मूल्यों या सामाजिक न्याय का।

स्पष्ट यह है कि धर्म केवल मौलिक उपदेश देकर रह गया, कथनी में रहा, करनी से उसका वास्ता नहीं रहा।

**कथनी को करनी में बदलें**—प्रसिद्ध समाजशास्त्री पितिरिम ए० सोरोकिन ने 'दी रिकांसट्रक्शन आफ ह्यूमेनिटी' में धर्म के तत्त्वों का विश्लेषण करने के बाद कहा है कि 'ईसाई, यहूदी, हिन्दू, बौद्ध, ताओ, कनफ्यूशियन्न धर्म, इसलाम या जैन धर्म तथा ऐसे ही अन्य धर्मों के सत्य मूल्य, मनुष्य के लक्ष्य मूल्य पूर्णतः उचित हैं। उनके नैतिक आदेश भी ठीक हैं। वे परम पुरुष के साथ मानव के सम्मिलन पर जोर देते हैं और कहते हैं कि प्रत्येक व्यक्ति सारी मानव जाति से तो प्रेम करे ही, प्राणीमात्र से भी प्रेम करे। उनमें से 'पहाड़ी के उपदेश' जैसे कुछ आदेश तो ऐसे हैं कि उनमें रत्ती भर भी संशोधन की गुञ्जाइश नहीं है, आवश्यकता इतनी ही है कि उपदेष्टा जिस बात का उपदेश करे, उसे यह आचरण में भी लाकर दिखाये।'

'दी वेज एण्ड पावर आफ लव' में सोरोकिन कहता है :

'प्रेम ही सारे नीति शास्त्र और सभी महान धर्मों की आत्मा है। ईश्वर को प्यार करो और पड़ोसी को प्यार करो—यही सबका केन्द्र-बिन्दु है। वे कहते हैं—'ईश्वर ही प्रेम है और प्रेम ही ईश्वर है।' जहाँ प्रेम नहीं, वहाँ न नैतिकता है, न धर्म। यदि नीति और धर्म में से प्रेम का सोता सूख जाता है तो दोनों की मृत्यु हो जाती है।'

**नव-समाज का निर्माण**—धर्म और शान्ति के प्रेमी हम लोग जिस नये विश्व-समाज के निर्माण की कल्पना करते हैं, उसमें हम धर्म के नाम पर होनेवाले संघर्षों को समाप्त करना चाहते हैं, उसका एकमात्र उपाय यही है कि हम धर्म के जिन नैतिक मूल्यों पर जोर देते हैं, उन्हें आचरण में लाने की पूरी आयोजना करें।

आज विश्व में जहाँ-जहाँ अशान्ति है, अथवा अशान्ति भड़कने की आशंका है, उसके मूल में एक ही बात है कि मैत्री और प्रेम की भावनाओं को हमने विकसित नहीं होने दिया है। यदि प्रेम ठीक ढंग से पनपे, मैत्री की भावना का भरपूर विकास हो, सद्भाव, सहिष्णुता, क्षमा, सहानुभूति आदि गुणों का विस्तार हो, तो, फिर अशान्ति का प्रश्न ही नहीं उठ सकता।

होता यह है कि धर्म के बाहरी रूप को पकड़कर हम बैठ जाते हैं। उसके बाहरी कर्मकाण्ड, रीति-रिवाज आदि को ही धर्म का मूल रूप मान लेने से उसका वास्तविक रूप ओझल हो जाता है और मतभेद खड़े हो जाते हैं, जो आगे चलकर युद्ध और संघर्ष का रूप धारण करते हैं।

असन्तोष और मतभेद जब बढ़ता चलता है तो यही आगे बढ़कर उग्र रूप धारण करता है। दण्ड शक्ति से, तोप बन्दूक से, एटम और हाइड्रोजन बम आदि से हम उसे पलभर के लिए दवा दिया गया मान सकते हैं, लेकिन सदा के लिए नहीं। कारण, वैर से वैर का शमन सम्भव कहाँ ? वैर तो अवैर से ही दूर होगा। वह तो शत्रु को प्यार करने से ही मिटेगा। प्रेम और करुणा, दया और क्षमा का ही एकमात्र मार्ग ऐसा है, जिससे वैर-विरोध, घृणा-द्वेष आदि अशांतिकारी तत्त्वों को नष्ट किया जा सकता है।

महात्मा गांधी ने कितना सही कहा था कि—'अणुबम की अत्यन्त करुण कहानी से हमें यही पाठ सीखना है कि इस तरह हिंसा से हिंसा को नहीं मिटाया जा सकता। मनुष्य जाति अहिंसा के मारफत ही हिंसा के गड्ढे में से निकल सकती है। घृणा को सिर्फ प्रेम से जीता जा सकता है।'

उपाय—मतभेदों, संघर्षों और युद्धों को मिटाने का एकमात्र

उपाय है—प्रेम, परार्थवाद। इसके विकास के लिए, प्रेम शक्ति का उत्पादन करने के लिए विश्व के विभिन्न अंचलों में ऐसे केन्द्र खोले जाने चाहिए जिनमें प्रेम को व्यावहारिक रूप दिया जा सके। उपदेश बहुत हो चुका, थोथे उपदेशों का परिणाम हमारे सामने है। अब आवश्यकता है इन उपदेशों को आचरण में लाने की।

शान्ति और सहयोग की बात सभी देश और राष्ट्र करते हैं। धर्मों की तो वह आधारशिला ही है, पर उसे व्यवहार में लाने का प्रयत्न नगण्य-सा ही अभी तक हुआ है। जब विश्व के कोने कोने में यह प्रयत्न किया जायगा, तभी इसका सुपरिणाम निकल सकेगा।

विश्व में २२०० से अधिक धर्म हैं और ७०० से अधिक व्याख्याएँ हैं। उन सबकी ओर से इतिहास में पहली बार महात्मा गान्धी ने हिंसा की चुनौती स्वीकार की। और कहा कि यह मानव समाज के प्रति द्रोह है। हमें जीवन के हर क्षेत्र में अहिंसा चाहिए। अहिंसा के अभाव में हम साथ-साथ नहीं रह सकते। हजारों बार की असफलता के बाद भी साधारण मनुष्य दुनिया में अहिंसा कायम करके रहेगा, क्योंकि उसे एक दूसरे के साथ जीना है। जीवन से अलग गांधीजी की दृष्टि में कोई धर्म नहीं है। वे मानते थे कि समाज में सदाचार, सभ्यता में सद्व्यवहार और संस्कृति में आदर्श का प्रतिनिधित्व करनेवाला धर्म संतों के लिए सर्वोदय, मानस-शास्त्रियों के लिए स्वस्थता, साहित्य-प्रेमियों के प्रेय है। धर्म की प्रतिष्ठा सभी सम्भव है, जब हम न अन्याय करें, न अन्याय करने दें और न अन्याय सहें। अन्याय का प्रतिकार अहिंसक तरीके से करने की कीमिया ईजाद कर गांधीजी ने धर्म का वह रूप निखारा, जिससे अहिंसा

शास्त्र की भांति शस्त्र बन गयी। यह तथ्य सभी धर्मवालों के सामने उजागर है। नयी समाज-रचना चाहनेवाले सभी धर्म सहकार को अपने बुनियाद सिद्धान्तों में स्थान दें। धर्म धारणात् होता है। अच्छी बात के लिए दृढ़ रहना, अच्छी बात धारण करना धर्म है। सत्य का यही आग्रह धर्म कहलाता है। सत्य चूँकि हरेक धर्म का प्राण है, तो उसका आग्रह रखना भी असत्य के परिहार के लिए आवश्यक है। जिस दिन धार्मिक लोग व्यक्तिगत जीवन की तरह समूहगत जीवन के लिए सत्याग्रह करना सीख जायेंगे, उसी दिन धर्म विघटनकारी तत्त्वों का मुकाबला कर शान्ति और सहयोग का वातावरण बनाये रखने की क्षमता प्राप्त कर सकेंगे। भले ऊपर से हमारी राह अलग-अलग दिखे, पर मंजिल हम सबकी एक है।

**योजनाएँ**

(१) मैत्री और प्रेम के विस्तार के लिए सारे विश्व में धर्म-संस्थाओं का जाल बिछाना चाहिए।

(२) अपरिचय ही मतभेद और शंका का बहुत बड़ा कारण होता है। हिन्दू मुसलमान से अपरिचिप रहता है, मुसलमान हिन्दू से। यहूदी ईसाई से अपरिचित रहता है, ईसाई यहूदी से। जैन बौद्ध से अपरिचित रहता है, बौद्ध जैन से। इस अपरिचय को मिटाने के लिए विश्वभर में मैत्री मण्डलों का कार्यक्रम बनाना अच्छा होगा। यह परिचय घर-घर में बढ़ाना आवश्यक है।

(३) मैत्री मण्डलों में लोग मिलते रहें, परस्पर परिचित होते रहें। परस्पर सुख दुःख बाँटते रहें। परिचय से प्रेम बढ़ता है।

(४) सभी धर्मों में अनेक गुण हैं, अच्छाइयाँ हैं, उन सबका प्रकाशन हो। ऐसा साहित्य, ऐसी पत्र-पत्रिकाएँ व्यापक पैमाने पर

निकाल कर वितरित की जायँ। वे कम से कम मूल्य पर जनता को सुलभ की जायँ।

(५) शिक्षण संस्थाओं में सभी धर्मों के समन्वय का पाठ्यक्रम रखा जाय। समय समय पर भाषण, प्रवचन, गोष्ठियाँ आदि की जायँ।

(६) स्वेच्छा-प्रेरित संस्थाओं से इस मिशन में भरपूर सहायता ली जाय। शान्ति-प्रेमी लोगों से भी।

(७) एक दूसरे के धर्म से परिचय करानेवाली परीक्षाएँ चालू की जायँ। सफल और श्रेष्ठ छात्रों को प्रोत्साहन पुरस्कार दिये जायँ।

(८) संघर्ष टालने के लिए समय और शक्ति अर्पित करनेवाले लोगों का सार्वजनिक रूप से अभिनन्दन किया जाय।

(९) सरकारों से निवेदन किया जाय कि वे प्रेमवर्धक प्रयत्नों में भरपूर योगदान करें और घृणा या द्वेष फैलानेवाले व्यक्तियों, पत्र-पत्रिकाओं और साहित्य पर कड़ा नियंत्रण करें।

(१०) समय-समय पर यदि कहीं असंतोष या उपद्रव भड़कता है, तो उसकी निष्पक्ष जांच की व्यवस्था हो। उसे राजनीतिक रंग न देकर सामाजिक समस्या के रूप में हल करने का प्रयत्न किया जाय। १९६७ के काशी के उपद्रव की जिस प्रकार 'गांधी विद्या संस्थान' ने केस स्टडी की थी।

(११) आर्थिक संयोजन में सरकारों के अतिरिक्त गैर-सरकारी सेवाभावी संस्थाएँ सहयोग करें और जनता भी मुक्तहस्त से आर्थिक सहयोग प्रदान करे।

(१२) अन्न, वस्त्र, आवास, शिक्षा और चिकित्सा सम्बन्धी समस्याओं का हल करनेवाली प्रवृत्तियों की समीक्षा करें और स्थानीय परिवेश में उनके समाधान भी दें।

(१३) भूदान आन्दोलन और डाकुओं के आत्मसमर्पण की प्रक्रिया को बल देना, ताकि कानून एवं कत्ल की जगह करुणा का प्रवाह वेग पकड़ सके।

(१४) काशी बाबा विश्वनाथ की नगरी है। यहाँ तीन-तीन विश्वविद्यालय हैं, सर्व सेवा संघ, शान्ति सेना मण्डल, आचार्यकुल, गांधी विद्या संस्थान, विश्व धर्म शान्ति सम्मेलन, सत्संग सदन, अरविन्द सोसायटी, रामकृष्ण मिशन और मदर टेरेसा द्वारा संचालित सेवा-संस्थाएँ हैं। डाक्टर भगवानदास, संत विनोबा, प्रसिद्ध थियोसोफिस्ट श्री रोहित मेहता, और श्रीकृष्ण दत्त भट्ट जैसे लोगों का धर्म समन्वयात्मक साहित्य है। अनेक स्वयंसेवी संगठन, सेवा देनेवाले लोग हैं। तलाश करने पर अच्छे सेवाभावी कार्यकर्ता भी उपलब्ध हो सकते हैं। इसलिए आइये, हम आपको निमन्त्रित करते हैं कि सर्वधर्म समन्वय की इस तीर्थस्थली में 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना को चरितार्थ करने में जुटें।

संसार में दो ही विश्व नगर हैं—भारत में काशी और इटली में रोम। इन नगरों में रहनेवाले क्षेत्र के, भाषा के, सम्प्रदाय के, राजनीति के या ऐसी ही जितने भी भेद हैं, उनसे ऊपर उठकर सर्व हित की बात सोचेंगे, ऐसी अपेक्षा रखकर W. C. R. P. की इकाई ने अपनी मोमबत्ती जलाई है—आशा है इससे मंजिल की ओर बढ़नेवाले पथिकों को अंधकाराच्छन्न मार्ग पार करने में मदद होगी। हमारी एक ही आकांक्षा है :

सामानी व आकूतिः समाना हृदयानि च।
समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति ॥

●

# All Roads Lead to Rome

**Basis of Religion :** Truth, love and compassion.

In all religions of the world, including Hinduism, Budhism, Jainism, Judaism, Confucianism, Christianity and Islam, truth, love and compassion are the salient and common features.

**FUNDAMENTAL TEACHINGS OF RELIGION :**

The oldest sacred book of the world—The Veda —upholds friendship, love and non-violence.

> Mitrasya ma caksusa sarvani bhutani samiksyantam
> Mitrasyaham caksusa sarvanibhutani samikse
> Mitrasya caksusa samiksamahe.

Let all beings consider me as their friend. I may also consider them as my friends. Let us consider each one of us as our friend.

**MAHAVIRA SAYS :**

> Savve jivavi icchanti Jivium na marijjium.
> Tamha panivaham ghoram Niggantha vajjayantinam.

Every living being wants to live. No one likes to die. Let us not therefore kill any one

**BUDDHA SAYS :**

Nahi vairena vairani sammantidha kadacana
Averena hi sammanti yesa dhammo sanatano

Never can hatred cease by hatred. It ceases by love alone. This is the law eternal.

**YAHWA SAYS :**

'I am sick of your sacrifices. Don't bring me any more of them. Oh, wash yourselves, be clean, let me no longer see you doing all these wicked things; quit your evil ways. Learn to do good, to be fair and to help the poor, the father-less and widows.

Is 1 : 11, 16–17

**CONFUCIUS SAYS :**

The essence of a religion is love while its basis is good behaviour.

**CHRIST SAYS :**

Love thine enemies. Pray for those who persecute you. If you are slapped on one cheek, turn the other too. If your shirt is taken from you, give your coat too.

**QURAN SAYS :**

One who saves one single person, saves the whole human race.

**GURU GRANTHA SAYS :**

Baba baira na kariye kahu
Ghat ghata antari bramha samahu
Kahe vana khojana jai
Saraba nivasi sada alepa tohi sanga samai
Puhupa madhi jiu basu basata hai,
mukura mahi jaise chai
Taise hi hari basai nirantar
ghatahi khojahu bhai.

Don't look for Him outside, rather look into your ownself and you will find HIM.

All the religions attach importance to love, friendship, compassion and good behaviour. The common teaching of all the religions is that–love every being. Don't hate any one. Even if some one hates me I must not do so in return. Non-violence must be strictly followed in thought, word and deed. All must lead an upright and holy life.

**WHY THIS CONTRADICTION ?**

When all religions speak of love, friendship and kindness, how is there so much of blood-shed in the name of religions ?

**The question is how did it happen ?**

Pandit Jawahar Lal Nehru once said :

"It (Religion) based itself on truth and yet so sure was it of having dissevered it and the whole

of it, that it did not take the trouble to search for it; all that concerned it was to tell others of it. The will to truth was not the same thing as the thing to believe.

"It talked of peace and yet supported systems and organizations that could not exist but for violence.

"It condemed the violence of the sword, but what of the violence that comes quietly and often in a peaceful garb and starves and kills or worse still, without doing any outward physical injury, outrages the mind and crushes the spirit and breaks the heart.

"Presuming to be spiritual, how far removed it was from real spirituality and things of the spirit.

"It had little conception of human values and social values and social justice."

It is a proved fact that the religion limited itself to preaching. Usually there was a wide gap between what the religion taught and practised.

The famous sociologist Pitrim A. Sorokin in his valuable book 'The Reconstruction of Humanity' says "The true values and the ultimate values of Christianity, Judaism, Hinduism,

Buddhism, Islam and Jainism are the most proper ones. Their moral teachings are good. Every religion speaks about God-realization and that man should love not only man but every living being. The beautiful Sermon on the Mount does not command. It speaks so mildly. The real importance is in putting this teaching into practice."

In 'The ways and power of Love' Sorokin says: "Love is the heart and soul of ethical goodness itself and of all great religions. Their central command has always been love of God and of neighbour. Their main verity is God is love and love is God. Without love there is no morality and no religion. If the stream of love in religion or ethies dries up, both become empty and dead."

## BUILDING UP OF A NEW SOCIETY

We, the lovers of religion and peace want to build up a new world society where we want to put an end to all blood-shed and violence in the name of religion. A solution to this problem may be found in practising all that a religion preaches.

To-day, wherever there is no peace, or there is a threat to peace the cause of it may be found in our disregard to the principles like love and friendship. If our actions are guided by love

and friendship, if we develop the good qualities like mutual concern, tolerance, forgiveness and sympathy towards our neighbour, there is certainly no room for strife and blood-shed.

In our day-to-day life we attach more importance to the externals of a religion. For an ordinary man the rituals and the traditions are the essence of a religion. When we forget the essential elements of our religion the differences raise their head and finally they result in strife and violence.

**Mahatma Gandhi has rightly said :**

"With the painful experience of the Atom Bomb, we have to learn that as violence can't be overcome by violence, similarly, one bomb can't be destroyed by another. It is only through non-violence that man can overcome or conquer hatred."

It may not be out of place to remind ourselves to what Dostoevski said so well :

"Love all God's creation, the whole and every grain of sand in it. Love every leaf, every ray of God's light. Love the animals. Love the plants. Love every thing. If you love every thing, you will perceive the divine mystery in things. Once you perceive it, you will begin to comprehend it

better every day, and you will come at last to love the whole world with an all embracing love."

Whenever dissatisfaction and differences creep in the hearts of men, ultimately they take an ugly shape. All the forces like punishment, guns, atom bomb, and even hydrogen bomb can suppress it but for a while and not for good. The simple fact is that it is only by loving your enemy that you can win him over to your side. Love and sympathy, kindness and forgiveness are the effective means through which we can hope to destroy opposition, hatred, strife and blood-shed and thus usher in peace.

## SOLUTIONS :

Love of neighbour and altruism is the only solution to differences, strife, and blood-shed. World-wide units, consisting of men of good-will must set an example in spreading love. We have lots of preaching in the past. Now let us get down to some concrete action.

All countries and nations do speak of peace and co-operation. Religions also speak in the same line but now the time has come when they must put into practice what they preach and hold.

This world has more than 2200 religions. But it was Mahatma Gandhi who first accepted the challenge of violence and said that it is a crime against the human society itself. Today what the world requires is the gospel of non-violence. Ultimately man must opt for non-violence if he wants to exist. For Mahatma Gandhi religion was a life pattern. For him a religion with good behaviour and a civilized society is the ideal culture where the artists find beauty and the men of letters find their satisfaction. A religion has its importance if the followers are just and promote justice and actively oppose injustice. It is in this context that Mahatma Gandhi's principle of non-violence acts as a weapon. Let all the religions that believe in a new world-order accept the principle of non-co-operation. Let religions support all that is good and just. Truth is the essence of all religions and for the sake of truth non-co-operation is a must at times. The day we realize that whatever is opposed to the individual is also opposed to the society the religion will be effective in ushering in peace and prosperity. Gandhi said :

"When non-violence is accepted as the law of life, it must pervade the whole being and not be applied to isolated acts."

## PLANS

1. World-wide units of men of good-will must be set up to preach and teach the gospel of love and friendship.

2. Lack of Communication and dialogue are the causes of misunderstanding. Religions have built high walls against other religions. Hindus against Muslims and vice versa; Jews against Christians and vice versa ; Buddhists against Jains and vice versa ; in short all against each other and above all it is also a fact that one religion is ignorant about the good things in another religion. Dialogue and communication between the followers of different religions will go a long way towards co-operation and good-will. Finally this dialogue must reach every home and individual.

3. Informal dialogue centres will bring people together. Let them share their joys and sorrows when they come together in such meetings. Communication between people removes misunderstanding.

4. Every religion has lots of goodness in it. Let this be shared with others. Such journals and periodicals be initiated and made

available at a minimum price to spread the good teachings of every religion.

5. Let our educational system include the knowledge of all the religions. Talks from different religious leaders be arranged for students.
6. Let voluntary associations and lovers of peace take keen interest in educating the people.
7. Correspondence course in different religions be introduced and the successfull candidates be awarded diplomas.
8. Those who devote their lives to the cause of peace and social harmony be honoured publicly.
9. Let us make an appeal to the Government to encourage and assist those who work for peace and social harmony. Let it also ban all such literature that encourages hatred, strife and division.
10. A fair and just enquiry be made of all communal riots or other disturbances. Let us not give it a political colour but rather try to view at it as a social problem. Recently during a disturbance in Varanasi a case study of the incident was made by the Gandhian Institute of studies.

11. Let the Government as well as the public be generous to the voluntary charitable associations.

12. Besides the three Universities, the holy city of Varanasi is blessed with educational and charitable institutions like : Sarve Seva Sangh, Shanti Sena Mandal, Gandhian Institute, Acharyakul ( Family of intellectuals ), WCRP unit, Satsang Sadan, Arvind Society and Rama Krishna Mission. It is also a city where mother Teresa has set her foot and her sisters are serving the dying and the destitute and the fondling babies in two charitable institutions.

There are many inter-religiously famous men who emphasise the essential unity of all religions such figures as : Dr. Bhagwan Dạs, Acharya Vinoba, Rohit Mehta, Srikrishna Dutt Bhatta, Shyama Prasad Pradip etc.

This city can also produce devoted social workers if an opportunity be provided and unit is formed in Varanasi. Varanasi is the seat of Lord Vishwa Nath, the Lord of the Universe. Let us begin from this holy city the building world family where peace and prosperity will reign.

There are two cosmopolitan cities in the world—Kashi or Varanasi in India and Rome in Italy. We expect that they would welcome and serve every man and woman without any distinction of caste, creed, class, sex, colour, or nationality by discording all selfishness and prejudices.

Our Varanasi chapter of W. C. R. P. though in its infancy, tries to serve all the citizens of the world through love, friendship and cooperation. Our candle light is very paw but we are trying to make it brighter and brighter day-by-day. May God help us in our sacred mission.

We Should think :

Common be our Prayer
Common be our end
Common be our deliberation
Common be our desires.
United be our hearts
United be our intentions
Perfect be the Union among us.

•

हमें न मानें
न्यारी न्यारी।
विश्व - मैत्री
हम
सबको प्यारी।

W.C.R.P. के मंच पर
जन-हिन्दू-ईसाई साध्वियाँ
अन्तधर्मीय साधना-संवाद

---

छप रही है : लेखक की नवीन पुस्तक 'आओ विश्व - नागरिक बनें।' मूल्य : ३·००

# This Brochure IV

*All roads lead to Rome.*

*What does it mean ?*

*It means that we all are marching in the same direction towards our common goal-call it God, Parmatma, Allah or so.*

*Every temple, mosque, church, Synagogue or selfservice centres lead us towards the same goal. Every religion is based on Truth, Love and Compassion. Every religious practice, every Sadhana, every Cross asks us to suffer for the suffering humanity. This Suffering requires Love. Love everyone and you will reach your Rome, Kashi or Kaaba.*

*This Brochure by Sadhak presents before us his journey of love from Rajasthan to Kashi, from Kashi to Newyork via Rome to meet Religious Leaders of 40 countries and discuss with them on the problem of World Peace through Religion. A fascinating life story !*